भगवान श्रीकृष्ण का सारथि दारुक पता लगाता हुआ जब उनके पास पहुँचा, तब उसने उन्हें उसी प्रकार उस पीपल के वृक्ष के नीचे लेटे देखा। उन्हें देखते ही दारुक के हृदय में प्रेम की बाढ़ आ गई और वह रथ से कूदकर भगवान के चरणों पर गिर पड़ा। प्रेम-विह्वल होकर वह प्रार्थना करने लगा—'प्रभो! रात्रि के समय चन्द्रमा के अस्त हो जाने पर राह चलनेवालों की जैसी दशा होती है, आपके चरणकमलों का दर्शन न मिलने से मेरी भी वैसी ही दशा हो गई है। मेरे हृदय में शान्ति का नाम भी नहीं है।'

भगवान ने उसे आश्वासन देते हुए कहा—'दारुक! अब तुम द्वारका चले जाओ और वहाँ यदुवंशियों के पारस्पारिक संहार, भैया बलरामजी की परमगति और मेरे स्वधाम-गमन की सूचना सबको दे दो। उनसे यह भी कहना कि अब वे द्वारका में न रहें। मेरे स्वधाम चले जाने पर समुद्र उस नगरी को डुबो देगा। इसलिए अपनी-अपनी सम्पत्ति और मेरे वृद्ध माता-पिता को साथ लेकर अर्जुन के संरक्षण में इन्द्रप्रस्थ चले जायँ। दारुक! तुम भागवतधर्म का आश्रय लो और ज्ञाननिष्ठ होकर शान्त हो जाओ।'

भगवान का आदेश लेकर दारुक खिन्नमन द्वारका जाने को राजी हुआ। जाने के पहले उसने उनकी परिक्रमा की और चरणकमलों में बार-बार प्रणाम कर उनकी स्तुति करने लगा। अभी दारुक प्रार्थना कर ही रहा था कि उसके देखते-ही-देखते घोड़ों और पताकाओं से सुसज्जित भगवान का गरूड़ध्वज रथ उनको लेकर आकाश-मार्ग से उड़ गया। उसके पीछे भगवान के दिव्य आयुध भी चले गए। भगवान श्रीकृष्ण के पीछे-पीछे इस लोक से सत्य, धर्म, धैर्य, कीर्ति और श्री भी चली गई।

भगवान के स्वधाम-प्रयाण के इस अद्भुत दृश्य को देखकर दारुक के आश्चर्य की सीमा न रही। वह भगवान के विरह से

व्याकुल हो रहा था। उसी अवस्था में वह उनके आदेशानुसार द्वारका आया और वसुदेव तथा उग्रसेन के चरणों पर गिरकर उन्हें अपनी अश्रुधारा से भिगो डाला। कुछ समय बाद अपने को संभालकर उसने यादवी-संहार का पूरा विवरण उनसे कहा। इस अत्यन्त दुःखद समाचार को सुनकर विरहातुर देवकी, रोहिणी एवं वसुदेव मूर्छित हो गये और उन्होंने वहीं अपने प्राण विसर्जित कर दिए। अन्य यादव-स्त्रियाँ अपने पतियों के शवों के साथ प्रभासक्षेत्र में बैठकर सती हो गईं। भगवान के स्व-धाम-प्रयाण के सातवें दिन समुद्र ने केवल उनके निवासस्थान को छोड़कर सारी द्वारकानगरी को अपनी लहरों में समा लिया। परीक्षित ! भगवान की आज्ञानुसार अर्जुन शेष स्त्रियों, बच्चों तथा वृद्धों को साथ लेकर इंद्रप्रस्थ लौट आये। रास्ते में भीलों ने अर्जुन को अबला की भाँति लूटकर छोड़ दिया। भीलों से छुटकारा मिलने पर अर्जुन बचे-खुचे यदुवंशियों को लेकर इन्द्र-प्रस्थ के लिए चल पड़े। वहां पहुँचकर उन्होंने उन लोगों को निकटवर्ती देश में बसा दिया और अनिरुद्ध के पुत्र वज्र को उनका राजा घोषित कर उसका राज्याभिषेक भी कर दिया।

## बारहवाँ स्कन्ध

# परीक्षित का स्वर्गारोहण

शुकदेवजी ध्यानस्थ होकर बोले—परीक्षित, अब तुम्हारी मृत्यु का समय निकट आ रहा है। तुम्हें चाहिए कि सावधान होकर अपने पूरे अन्तःकरण से भगवान श्रीकृष्ण को अपने हृदय-सिंहासन पर आसीन कर दो। ऐसा करने से तुम्हें अवश्य ही परमगति प्राप्त होगी। इस श्रीमद्भागवत कथा में बार-बार और पद-पद में उन्हीं विश्वात्मा श्रीहरि का संकीर्तन हुआ है। अतः इस कथामृत का प्रसाद लेकर अब तुम अपनी बुद्धि से परमात्मा का साक्षात्कार करो। ऐसा समझ लो कि तुम काल के भी काल तथा स्वयं परमेश्वर-रूप हो। फिर भला तक्षक की तो बात ही क्या, स्वयं मृत्यु भी तुम्हें विचलित नहीं कर सकती।

सूतजी कहते हैं—शौनकादि ऋषियो, राजर्षि परीक्षित ने श्रीशुकदेव मुनि का सम्पूर्ण उपदेश बड़े ध्यान से सुना। उन्होंने सिर झुका अंजलि बांधकर, बड़े विनीतभाव से उनकी प्रार्थना को—भगवन्, आप करुणा के मूर्तिमान स्वरूप हैं। आपने परम अनुग्रह कर मुझे भगवान श्रीकृष्ण की परमपावन मुक्तिदायिनी लीला-कथाओं का अमृत-पान करा दिया है। मैं कृतकृत्य हो गया हूँ। संसार के दुःख-दावानल में जलनेवाले मुझ-सरीखे प्राणियों पर आप जैसे महात्माओं का अनुग्रह करना स्वाभाविक ही है। महर्षे, आपने मुझे ऐसा उपदेश दिया कि अब मैं सर्वात्मैक्य का साक्षात्कार कर चुका हूँ। मैं अब परम शान्ति-स्वरूप ब्रह्म में स्थित हो गया

हूँ, मैं पूर्णतः अभय हो गया हूँ। तक्षक अथवा किसी भी निमित्त से मृत्यु मुझे अब भयभीत नहीं कर सकती। आपकी आज्ञा मिलते ही अब मैं वाणी को बन्द कर मौन हो जाऊँगा और चित्त को परमात्मा में विलीन कर प्राणों का विसर्जन कर दूँगा। मेरा अज्ञान सदा के लिए आपके उपदेशामृत के पान से विनष्ट हो गया।

ऐसा कहकर परीक्षित ने बड़े प्रेम और श्रद्धा से परमहंस शुकदेवजी की विधिवत् पूजा की। महर्षि शुकदेव के चले जाने के उपरान्त राजर्षि परीक्षित परमात्मा के चिन्तन में समाहित और ध्यानमग्न होकर ब्रह्मस्वरूप हो गए। जब मुनिकुमार शृंगी का भेजा हुआ तक्षक सर्प उन्हें डसने के लिए वहाँ आया तब रास्ते में सर्वचिकित्सा-विशेषज्ञ कश्यप ब्राह्मण उसे मिले। उसने धन देकर उन्हें लौटा दिया। उसके डसने के पहले ही राजर्षि परीक्षित ब्राह्मी स्थिति प्राप्त कर चुके थे। इसलिए उसके डसने के साथ ही उसके विष की ज्वाला से उनका शरीर सबके देखते-ही-देखते जलकर भस्म हो गया। उनकी इस विस्मयकारी परमगति को देखकर वहाँ उपस्थित सभी दर्शक आश्चर्य से उनकी भूरि-भूरि सराहना करने लगे।

तक्षक द्वारा अपने पिता की मृत्यु का वर्णन सुनकर जनमेजय क्रोध से तिलमिला उठा। पिता की मृत्यु का प्रतिशोध लेने के लिए उसने ब्राह्मणों को अग्निकुण्ड में सर्पों का हवन करने के लिए कहा। जनमेजय की आज्ञा से ब्राह्मणों ने यज्ञ प्रारम्भ कर दिया; किन्तु जनमेजय ने देखा कि इस यज्ञ से भी तक्षक तो सुरक्षित ही है। जब उसे यह बतलाया गया कि तक्षक ने देवराज इन्द्र की शरण ले रक्खी है, तब क्रोधविह्वल होकर उसने इन्द्रसहित तक्षक को हवनकुण्ड में आवाहन करने के लिए ब्राह्मणों को आज्ञा दी। आकर्षण-मन्त्र के पाठ होने की देर थी कि इन्द्र स्वर्ग से विचलित

होकर तक्षक के साथ स्वर्ग से गिरने लगा। देवराज की यह दशा देखकर देवताओं के गुरु बृहस्पति ने जनमेजय के पास आकर उनको इस प्रकार उपदेश दिया—"नरेन्द्र, अमृतपान किये हुए तक्षक को हवनकुण्ड में जला डालना आपको शोभा नहीं देता। तक्षक अवश्य आपके पिता की मृत्यु का निमित्त रहा है; पर मृत्यु तो निमित्तों से ही होती है। जगत के सभी प्राणी अपने-अपने कर्म के अनुसार गति पाते हैं। उसको ध्यान में रखते हुए, आपने जो क्रोध और प्रतिशोध की भावनाओं के वश होकर हिंसा का आश्रय लिया और इतने निपराध सर्पों की हत्या कर डाली, इसे उचित नहीं कहा जा सकता। अतः इस व्यर्थ की हिंसा को अब आप बन्द कर दें।"

बृहस्पति की इस हितभरी सलाह से जनमेजय ने सर्प सत्र को बंद करा दिया और उसने देवगुरु की विधिपूर्वक पूजा की।

ऋषिगण ! आप यह समझ लें कि जो कुछ था, है या होगा, वह एकमात्र परमपुरुष परमेश्वर की माया है। इसलिए परमात्मा का ही प्रतिक्षण चिंतन करते रहना चाहिए, यही पण्डितों का मत है। अब मैं भगवान श्रीकृष्ण को नमस्कार कर यह महापुराण समाप्त करता हूँ। आप लोगों ने इस भागवत-कथा को भक्ति-भाव से सुना है। जो लोग श्रद्धाभक्ति से इस कथा का पारायण करेंगे वे भवसागर से बिना किसी प्रयास के पार हो जायंगे।

इस अलौकिक आनन्ददायिनी भागवत-कथा को सुनकर शौनकादि ऋषियों ने भक्ति भाव से महर्षि सूत की पूजा की। पश्चात सूतजी अपने आश्रम को चले गये।

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १९ | १६ | उत्टक | उत्कट |
| २८ | २१ | पीसने | रखने |
| ४३ | १० | कर-कर | कर |
| ६४ | २३ | आत्माओं और | आत्माओं की आत्मा और |
| ६४ | १३ | भगवत | भागवत |
| ६५ | १३ | मूतसर्ग | भूतसर्ग |
| ६५ | १६ | इन्द्रियाघिष्ठाता | इन्द्रियाधिष्ठाता |
| ७१ | १२ | द्वारपालों | द्वारपालों को |
| ७१ | १६ | अपने | आपने |
| ७२ | ८ | यम | यमज |
| ७४ | २७ | सुर्शन | सुदर्शन |
| ७७ | १ | अपनी | आपकी |
| ७८ | १८ | से और अलंकृत | से अलंकृत |
| ७९ | ११ | प्राकर | पाकर |
| ८१ | २ | रहने में | रहने से |
| ८३ | २३ | त्रिगुणात्मक | त्रिगुणात्मिका |
| ८४ | २७ | को अभी से स्थापित | को स्थापित |
| ८५ | ८ | संघर्षण | संकर्षण |
| ९६ | १५ | समर्थ हो | समर्थ न हो |
| ९९ | १४ | भेदातीन | भेदातीत |
| १०२ | ५ | अपते | अपने |
| १०३ | २२ | भनवान | भगवान |
| १०४ | १६ | बालक मन | बालक के मन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ११० | ११ | याज्ञादि | यज्ञादि |
| ११० | १२ | सम्पर्ण | सम्पूर्ण |
| १११ | ७ | परम भागवन | परम भागवत |
| ११५ | २३ | महारज | महाराज |
| ११६ | १४ | में | मैं |
| १२५ | २२ | प्राचीनबार्हि | प्राचीनबर्हि |
| १२६ | १ | नहीं रहा | रहा |
| १४३ | १४ | योग्य ने होने | योग्य न होने |
| १४६ | ३ | और | द्वारा |
| १४७ | १२ | अवधूत | अवधुत |
| १५० | १५ | देवयोग | दैवयोग |
| १५२ | १ | पाधारे | पधारे |
| १५६ | १८ | हृषिकेश | हृषीकेश |
| १५८ | २४ | कालिया | कालिय |
| १५९ | ५ | हृश्य | दृश्य |
| १६० | ८ | टेड़ी | टेढ़ी |
| १६९ | ५ | शाषक | शासक |
| १८४ | १९ | होंगे | हैं |
| २७३ | १७ | यह तो स्त्री | यह एक तो स्त्री |
| २७३ | १९ | कूरतापूर्ण | क्रूरतापूर्ण |
| २८१ | २७ | कथानुसार | कथनानुसार |
| २८६ | ३ | देख-देखकर अपना | देख-देखकर गोपियाँ अपन |
| २८८ | ९ | बुड़ी | बड़ी |
| ३१४ | २१ | अक्रूरजी ने | अक्रूरजी से |
| ३३१ | २१ | भयावाह | भयावह |
| ३५२ | ९ | शात्र | शात्रु |
| ३६२ | १५ | बार उससे | बार आपने उससे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३६६ | ८ | कि ब्राह्मरण | कि ये ब्राह्मरण |
| ३८१ | १५ | उहोंने | उन्होंने |
| ३९१ | २५ | साधनों | साधकों |
| ३९३ | ४ | अर्जुन | विवेचन |
| ४०२ | ७ | ब्रह्मचारी | बाल ब्रह्मचारी |
| ४०५ | २ | प्रातः | प्रायः |
| ४०८ | २५ | मानकर उर्सा | मानकर जीव उसी |
| ४४१ | १३ | ज्ञिासा | जिज्ञासा |
| ४४२ | १५ | क | को |
| ४४५ | २ | योगमाय | योममय |
| ४५२ | २१ | उसे | जो |
| ४५६ | २ | प्रपि | प्रति |
| ४७७ | १३ | प्रद्यम्न | प्रद्युम्न |
| ४८० | ७ | प्रमासक्षेत्र में बैठकर | बैठकर प्रभासक्षेत्र में |